# दादावाड़ी-दिग्दर्शन



सम्पादक
पं० मदनलाल जोशी
शास्त्री, साहित्यरत्न



प्रस्तावना
पद्मश्री आचार्य मुनि श्री जिनविजयजी



प्रकाशक
प्रतापमल सेठिया
प्र० मन्त्री श्री जिनदत्तसूरि सेवासंघ,
बम्बई २

प्रकाशक :
प्रतापमल सेठिया
प्रधान मन्त्री
श्रीजिनदत्तसूरि सेवा संघ
बम्बई : मद्रास

मुद्रक :
प्रतापसिंह लूणिया
जॉब प्रिंटिंग प्रेस
ब्रह्मपुरी, अजमेर



प्रथमावृत्ति :
१५०१
वि० सं० २०१६

मूल्य :
दो रुपया

परम विदुषी पूजनीया व्याख्यान भारती
मालपुरा तीर्थोद्धारिका
साध्वीजी श्री विचक्षणश्रीजी महाराज
के
पावन कर कमलों में
सादर

# समर्पण

जिनके
मन्दसौर 'चातुर्मास' के समय
जंगम युगप्रधान दादा श्री जिनदत्तसूरिजी
की
स्वर्गारोहण तिथि आषाढ़ शुक्ला एकादशी
को
इस पुस्तक का कार्य सम्पन्न हुआ

—प्रतापमल सेठिया

# दो शब्द

मानव जीवन के अभ्युत्थान में गुरु का विशिष्ट स्थान है। प्रत्येक धर्म ने गुरु को बहुत ही महत्त्व दिया है और वैसे भी जीवन-व्यवहार में हम सभी अनुभव करते हैं कि बिना गुरु के ज्ञान व सिद्धि नहीं मिलती। जिन विषयों में हमारी बुद्धि काम नहीं देती एवं कर्तव्य पथ का सही निर्णय करने में कठिनता होती है, अनुभवी गुरु मिल जाने पर हमें सच्चा व सीधा रास्ता प्राप्त होजाता है।

जैनधर्म में भी गुरुपद का बड़ा महत्त्व है। पंच परमेष्ठियों में तीन (आचार्य, उपाध्याय और साधु) परमेष्ठी तो स्पष्टतः गुरुपद के धारक हैं। वैसे अरिहन्त भी ज्ञानदाता और मार्ग-प्रदर्शक होने से गुरु ही हैं। इसीलिये कविवर श्री बनारसीदास ने अपने "पंच पद विधान" में पंच परमेष्ठियों में से सिद्ध को देव एवं शेष चार को गुरु बतलाया है—

एई पंच इष्ट आधार, इनमें देव एक गुरु चार।
सिद्ध देव परसिद्ध उदार, गुरु अरहन्तादिक अनगार॥

६ आवश्यकों में गुरुवन्दन को भी एक आवश्यक (कार्य) बतलाया गया है और प्रत्येक धर्मकार्य को गुरु-आज्ञा के अनुसार एवं उनकी साक्षी में सफल करने का विधान है। मुनि के लिये तो श्वासोच्छ्वास के अतिरिक्त प्रत्येक क्रिया गुरु की आज्ञा से ही करने का आदेश है।

गुरु की अविद्यमानता में भी स्थापनाचार्य के सन्मुख विधि-विधान किये जाते हैं। तीर्थंकरों की मूर्ति के सदृश गुरुओं की मूर्ति की पूजा भी भक्ति से की जाती है। वस्तुतः जिन महापुरुषों की कृपा से धर्म का बोध मिलता है और आत्मोत्थान का पथ प्रशस्त होता है उन गुरुओं के प्रति श्रद्धा या भक्ति का होना स्वाभाविक ही है।

खरतरगच्छ में वैसे कई आचार्य महान् प्रभावशाली होगये हैं, जिन्होंने अपने समय में जैनशासन की महान् सेवा की और हजारों लाखों व्यक्तियों को सद्धर्म के पथ पर लगाया। पर, उनमें से चार आचार्यों को ही दादागुरु के नाम से विशेष प्रसिद्धि मिली है। वे हैं १—युगप्रधान श्री जिनदत्तसूरि २—मणिधारी श्री जिनचन्द्रसूरि, ३—प्रगट प्रभावी श्री जिनकुशलसूरि और ४—सम्राट् अकबर-प्रतिबोधक श्री जिनचन्द्रसूरि। इनमें से श्री जिनदत्तसूरिजी बड़े दादा साहब के नाम से प्रसिद्ध हैं। वास्तव में वे अपने समय के महान् आचार्य थे। उन्होंने चैत्यवास-रूपी शिथिलाचार का प्रबल विरोध करके विधि मार्ग प्रचारित किया और लाखों व्यक्तियों को जैनधर्म का बोध देकर ओसवाल वंश के अनेक गोत्रों की स्थापना की। इस तरह धर्मप्रचारक और अनेक ग्रन्थों एवं स्तोत्रों के रचयिता के रूप में उनकी सेवा महान् है।

आपके शिष्य मणिधारी जिनचन्द्रसूरिजी भी असाधारण प्रतिभासम्पन्न थे। केवल २६ वर्ष की छोटी-सी आयु में ही ये स्वर्गवासी होगये। शिलालेखों में इन्हें 'महत्तियाण' जाति का स्थापक बतलाया है। श्री जिनकुशलसूरिजी अपने चमत्कारों से भक्तजनों के पूज्य हैं ही, पर श्री जिनचन्द्रसूरिजी ने भी सम्राट् अकबर को प्रभावित करने के साथ साथ उसके पुत्र जहाँगीर ने,

जो साधुओं के निष्कासन की आज्ञा चालू की थी, उसे निरस्त (रद्द) करवाकर जैनशासन का महान् उपकार किया था।

चारों दादा गुरुओं में सर्वाधिक प्रसिद्ध श्री जिनदत्तसूरिजी एवं जिनकुशलसूरिजी की सहस्रों मूर्तियाँ और चरणपादुकाएं भारत के कोने कोने में पूजी जाती हैं।

खरतरगच्छ की युगप्रधानाचार्य गुर्वावली के अनुसार श्री जिनदत्तसूरिजी के स्तूप की प्रतिष्ठा अजमेर में मणिधारी श्री जिनचन्द्रसूरिजी ने संवत् १२२१ में की थी और संवत् १२३५ में उनके शिष्य श्री जिनपतिसूरिजी ने बड़े विस्तार के साथ उस स्तूप की पुनः प्रतिष्ठा की। दादावाड़ी या गुरुमन्दिरों की स्थापना का यह श्री गणेश था।

यथा:–(१) "सं० १२२१ सागरपाटे सा० गयधरकारिता श्री पार्श्वनाथ विधिचैत्ये देवकुलिका प्रतिष्ठिता। अजयमेरौ श्री जिनदत्तसूरि-स्तूपः प्रतिष्ठितः।"

(२) "सं० १२३५ अजयमेरौ चातुर्मासी कृता। श्री जिनदत्त-सूरिस्तूपः पुनरपि महाविस्तरेण प्रतिष्ठितः।"

अजमेर के इस स्तूप में श्री जिनदत्तसूरिजी की चरणपादुका स्थापित की गई थी या मूर्ति, इसका स्पष्ट उल्लेख तो नहीं मिलता, पर पालनपुर में श्री जिनपतिसूरिजी के स्तूप में उनकी प्रतिमा स्थापित की थी इसका स्पष्ट उल्लेख उपर्युक्त गुर्वावली में मिलता है। यथा–

"वैशाख सुदि १४ श्री प्रह्लादनपुरे सकलनगरे (?) स्तूपे जिनपति-सूरि प्रतिमा स्थापिता, विस्तरेण श्री जिनहितोपाध्यायद्वारेण।"

इसलिये सम्भव है अजमेर के स्तूप में भी जिनदत्तसूरिजी की मूर्ति ही स्थापित की गई हो।

सं० १३११ में वैशाख वदी ६ को प्रह्लादनपुर में जो प्रतिष्ठा-महोत्सव हुआ था, उसके प्रसंग में हरियाल के लघुभ्राता श्रेष्ठी कुमारपाल की बनवाई हुई श्री जिनदत्तसूरिप्रतिमा का उल्लेख गुर्वावली में इस प्रकार मिलता है:-

"जिनदत्तसूरिप्रतिमा हरिपाल लघुभ्राता श्रे० कुमारपालेन।"

संवत् १३१७ में भीमपल्ली में होने वाली प्रतिष्ठा के प्रसंग में भी इन्हीं कुमारपाल-कारित सरस्वती प्रतिमा की प्रतिष्ठा के साथ जिनदत्तसूरिमूर्ति का भी उल्लेख किया गया है।

यथा:-'श्रेष्ठि हरिपालकुमारपालाभ्याम् जिनदत्तसूरिमूर्ति- चन्द्र-प्रभस्वामिप्रतिमे।"

इसके पश्चात् संवत् १३३४ में जिनप्रबोधसूरि-प्रतिष्ठित जिनदत्तसूरिजी की दो मूर्तियों का उल्लेख भी गुर्वावली में किया गया है, जिनमें से एक भीमपल्ली और दूसरी वरड़िया स्थान में प्रतिष्ठित हुई थी।

यथा:-श्री भीमपल्ल्यां वैशाख वदि ५ श्री नेमिनाथ श्री पार्श्वनाथ बिम्बयो: श्री जिनदत्तसूरिमूर्त्तेः। × × वरड़िया स्थाने, वैशाख वदि ६, श्री पुण्डरीक,-श्री गौतम स्वामी-प्रद्युम्नमुनि-जिनवल्लभसूरि-जिनदत्तसूरि-जिनेश्वरसूरिमूर्त्तीनां सरस्वत्याश्च सविस्तरजलयात्रापूर्वं विस्तरेण निर्विघ्नं प्रतिष्ठामहोत्सवः।"

संवत् १३३४ से पहले की प्रतिष्ठित जिनदत्तसूरिजी की उपर्युक्त मूर्तियों का तो अब पता नहीं चलता पर, सं० १३३४ में जिनप्रबोधसूरि प्रतिष्ठित एक भव्यमूर्ति का ब्लॉक "अपभ्रंश-काव्यत्रयी" के प्रारम्भ में मुद्रित हुआ है। इसके पश्चात् सं० १३८१ में श्री जिनकुशलसूरिजी ने उच्चपुर के लिये जिनदत्तसूरि-मूर्ति की प्रतिष्ठा की थी

यथा:-"श्री उच्चापुरीयोग्य श्री जिनदत्तसूरि"

उपर्युक्त गुर्वावली में संवत् १३९३ तक का ही वर्णन है, परन्तु इसके बाद भी अनेकों गुरुमूर्तियां प्रतिष्ठित की जाती रही हैं। गुर्वावली में गुरुचरणपादुकाओं की प्रतिष्ठा का कहीं उल्लेख नहीं मिलता। इसलिये मालूम होता है कि मुसलमानी साम्राज्य में जब मूर्तियों का तोड़ना जोरों से प्रारम्भ हुआ तो गुरुचरण-पादुकाओं का निर्माण एवं प्रतिष्ठा को अधिक उचित समझा गया।

मणिधारी श्री जिनचन्द्रसूरिजी की किसी भी प्रतिमा की प्रतिष्ठा का कोई उल्लेख गुर्वावली में नहीं है न कोई प्राचीन प्रतिमा ही इनकी मिलती है।

श्री जिनकुशलसूरिजी के स्वर्गवास-स्थल देरावर में उनके अग्निसंस्कार के स्थान पर स्तूप बनाने का उल्लेख गुर्वावली में है। सं० १३९० में इनकी तीन मूर्तियां इनके पट्टधर श्री जिनपद्म-सूरिजी ने प्रतिष्ठित की थी, जिनमें से एक उक्त स्तूप के लिये, दूसरी जैसलमेर और तीसरी क्यासपुर के लिये।

श्री जिनकुशलसूरिजी अपने प्रगट प्रभाव एवं चमत्कारों के लिये बहुत प्रसिद्ध हैं। इसलिये सबसे अधिक मूर्तियां, चरण-पादुकाएं व गुरुमन्दिर इन्हींके पाये जाते हैं। इनकी प्रतिष्ठित उपलब्ध मूर्तियों में सं० १४८६ वाली मूर्ति ही सबसे अधिक प्राचीन है। यह पहले मालपुरा में थी और अभी मणिधारी जिनचन्द्रसूरिजी के स्थान (महरोली) में जहां शत्रुंजय तीर्थ की अवतारणा की गई है, वहां स्थापित है। इस मूर्ति का चित्र व लेख हमारे "दादा श्री जिनकुशलसूरिग्रन्थ" में प्रकाशित है।

अकबरप्रतिबोधक श्री जिनचन्द्रसूरिजी के स्वर्गवास-स्थल

बिलाड़ा में एक सुन्दर स्तूप है, उसमें इनकी चरणपादुकाएं स्थापित की गई थीं।

यद्यपि अब तक ये चार आचार्य ही दादागुरु के नाम से अधिकतर पूजे जाते हैं, पर मेरी राय में खरतर लघु आचार्य-शाखा के जिनप्रभसूरि जैसे महान् विद्वान् और प्रभावक आचार्य को भी इन्हीं चारों की भांति मान्य करना चाहिये। उनका संक्षिप्त जीवन चरित्र 'विधि प्रपा' के प्रारम्भ मे हमने प्रकाशित किया है। उनका विस्तृत चरित्र भी प्रसिद्ध चारों दादा गुरुओं के चरित्र की भाँति स्वतन्त्ररूप से शीघ्र ही प्रकाशित किया जायगा।

इन दादागुरुओं की संस्कृत और हिन्दी में कई पूजाएं समय समय पर बनी हैं, उनमें से एक श्रीजिनचन्द्रसूरिजी की अष्टप्रकारी पूजा हमारे प्रकाशित 'स्नात्रपूजादि संग्रह' में छपी है। मस्तयोगी ज्ञानसाररचित जिनकुशलसूरि लघु अष्टप्रकारी पूजा भी हमने 'ज्ञानसार-ग्रन्थावली' में छपवाई थी, पर संयोगवश उसके फर्मे देश के बंटवारे के समय कलकत्ते के जिल्दसाज के यहाँ ही रह गये।

चारों दादागुरुओं के स्वतन्त्र जीवन-चरित्र हमने तैयार करके प्रकाशित किये थे उनके आधार पर उपाध्याय लब्धिमुनिजी ने संस्कृत में चार चरित्र काव्य बनाये हैं और हमारे तीन ग्रन्थों का गुजराती अनुवाद भी प्रकाशित हो चुका है तथा चौथे का शीघ्र ही प्रकाशित होने वाला है। दादा श्री जिनकुशलसूरि ग्रन्थ की द्वितीयावृत्ति भी प्रकाशित होने वाली है।

युगप्रधान जिनदत्तसूरिजी का स्वर्गवास सं० १२११ में अजमेर में हुआ था। अतः अजमेर के श्री रामलालजी लूणिया के मन में संवत् २००९ में यह विचार आया कि सूरिजी के स्वर्गवास को संवत् २०११ में ८०० वर्ष पूरे होंगे इस उपलक्ष्य में जिनदत्तसूरि-

अष्टम-शताब्दी महोत्सव उनके स्वर्गस्थान (दादावाड़ी) में मनाया जाय। संयोगवश संवत् २०१३ में यह उत्सव वहां मनाया गया। उस समय मैंने यह प्रस्ताव रखा कि यह उत्सव केवल तीन दिनों का जलसा ही न रहे पर उसके निमित्त से कुछ स्थायी और ठोस काम भी किया जाय। विचार विमर्श के बाद "श्री जिनदत्त-सूरि सेवा संघ" की स्थापना हुई और उसके उद्देश्य श्वेताम्बर जैन-शास्त्रोल्लिखित ७ क्षेत्रों की सर्वांगीण उन्नति रखा गया। प्रथम अध्यक्ष श्रीमहताबचन्द गोलेछा और मन्त्री श्रीप्रतापमलजी सेठिया एवं श्री रूपचन्दजी सुराणा चुने गये। संस्था का द्वितीय अधिवेशन पालीताणा में हुआ इसके वर्तमान अध्यक्ष मद्रास वाले श्री पूनमचन्द भाई तथा मन्त्री श्री सेठियाजी एवं संयुक्तमन्त्री श्रीधनसुखजी गोलेछा हैं। श्री जिनदत्तसूरि सेवासंघ द्वारा यथाशक्य जैन संघ की सेवा करने का प्रयत्न किया गया है। अनेक छात्रों को शिक्षण-सहायता (छात्रवृत्ति) दी गई व कई उपयोगी ग्रन्थों का प्रकाशन भी किया गया है।

श्री जिनदत्तसूरि सेवा संघ का यह आवश्यक कर्तव्य होता है कि भारत भर में बिखरे हुए गुरुमन्दिर और मूर्तियों आदि की रक्षा और सुव्यवस्था करे। इसके लिये यह आवश्यक था कि कहाँ कहाँ गुरुमन्दिर, मूर्तियाँ व चरण हैं और वर्तमान में उनकी क्या अवस्था है, इत्यादि बातों का पूरा विवरण संगृहीत करे। इस कार्य के लिये अनेक व्यक्तियों से पत्रव्यवहार किया गया और अनेक साधनों से जो भी जानकारी अबतक एकत्रित की जा सकी उसे व्यवस्थित करके, कई वर्षों के श्रम से तय्यार कर प्रस्तुत 'दादावाड़ी दिग्दर्शन' नामक ग्रन्थ प्रकाशित किया गया है। साथ ही यह भी प्रयत्न किया गया है कि यह ग्रन्थ अधिक से अधिक

उपयोगी हो। इसमें ३२० स्थानों के गुरुस्मारकों का विवरण व अकारानुक्रम से प्रान्त एवं प्रान्तवर्त्ती स्थानों का विवरण दिया गया है तथा अन्त में स्थानों की सूची, कतिपय स्तवन, और आरम्भ में चारों दादागुरुओं के संक्षिप्त चरित्र देकर ग्रन्थ को महत्त्वपूर्ण बना दिया है। प्रारम्भ से ही इस ग्रन्थ की तैयारी और प्रकाशन में मेरी पूर्ण अभिरुचि रही है, इसीलिये इसे इस रूप में प्रकाशित होते देखकर मुझे हर्ष होना स्वाभाविक ही है। यद्यपि इस ग्रन्थ में मुद्रणदोषादि की कुछ कमियां रह गई हैं, फिर भी यह एक बहुत बड़े अभाव की पूर्ति करता है, इसलिये गुरुभक्तों द्वारा अधिकाधिक अपनाया जाना चाहिये, जिससे दूसरे संस्करण को बहुत कुछ परिवर्धित और संशोधित करके प्रकाशित किया जा सके।

गुरुदेव का शुभाशीर्वाद हमें सदा प्राप्त हो इसी भावना के साथ मैं अपने वक्तव्य को यहीं समाप्त करता हूं।*

— **अगरचन्द नाहटा**
बीकानेर

---

* **श्री अगरचन्दजी नाहटा अपने साहित्य सर्जन के माध्यम से जैनसमाज की जितनी सेवा कर रहे हैं, वह अविस्मरणीय है। आपने अपनी साहित्यिक प्रतिभा द्वारा न केवल जैन साहित्य में ही, अपितु हिन्दी साहित्य के इतिहास में भी जो गौरव पूर्ण स्थान प्राप्त किया है, जैनसमाज को इस पर गर्व है।**

**प्रस्तुत 'दादावाड़ी दिग्दर्शन' पुस्तक के प्रकाशन आदि में आपका प्रारम्भ से ही पूर्ण सहयोग रहा है। आपने उक्त पुस्तक के सम्बन्ध में अपने उपयोगी सुझाव एवं जो विचार व्यक्त किये हैं, उसके लिये हम उनके आभारी हैं।**

**आपके दिये हुए सुझावों के अनुरूप पुस्तक का संशोधित एवं परिवर्धित आगामी संस्करण शीघ्र ही प्रकाशित हो, ऐसी हम आशा करते हैं।**

मन्त्री—श्री जिनदत्तसूरि सेवा संघ

# विषयानुक्रम

---

# प्रकाशकीय

संसार को सन्मार्ग पर लाने तथा समाज को धार्मिक भावना के आधार पर समुन्नत बनाने का बहुत बड़ा श्रेय जैनधर्म के आचार्यों एवं क्रियानिष्ठ साधु-मुनिराजों को है। ऐसे आचार्यों तथा साधु-मुनिराजों में खरतरगच्छ के आचार्यों का नाम विशेषरूप से उल्लेखनीय इसलिये है कि इस गच्छ के आचार्यों ने प्रारम्भ से ही जैनदर्शन के पवित्र सिद्धान्तों का समाज में व्यापक रूप से प्रचार-प्रसार करने में पूर्ण सफलता प्राप्त की है। ऐसे महान् आचार्यों का पुण्यस्मरण करना हमारा प्रथम एवं परम कर्त्तव्य है।

खरतरगच्छ, श्वेताम्बर जैन समाज का प्राचीन गच्छ है। आचार्य श्री जिनेश्वरसूरिजी एवं श्री बुद्धिसागरसूरिजी को अपनी क्रियानिष्ठा तथा आचारपालन की कठोर तत्परता के आधार पर चैत्यवासियों के साथ किये गये शास्त्रार्थ में विजय प्राप्त करने के पश्चात् वि०सं० १०६६ से १०७८ के मध्य दुर्लभ राजा ने अपनी राज-सभा में अधिक 'खरतर' (सच्चे) देखकर इन्हें 'खरतर' की उपाधि से विभूषित किया। तभी से इस गच्छ का नामकरण 'खरतरगच्छ' हुआ। इस गच्छ में श्री जिनेश्वरसूरिजी के शिष्य, 'संवेगरंगशाला' जैसे महत्त्वपूर्ण के रचयिता श्री जिनचन्द्रसूरिजी एवं नवांग-वृत्तिकार के रूप में लब्ध प्रतिष्ठ श्री अभयदेवसूरिजी हुए, जिनके द्वारा रचित 'जयति हुण',

स्तोत्र की १७ वीं गाथा के प्रताप से भूगर्भ से स्तम्भन पार्श्वनाथ प्रगट हुए। इनके पट्टधरों के रूप में एक के पश्चात् एक प्रभावशाली आचार्यों की परम्परा में क्रमशः श्री जिनवल्लभसूरिजी, युगप्रधान श्री जिनदत्तसूरिजी, मणिधारी श्री जिनचन्द्रसूरिजी तथा कतिपय अन्य पट्टधर आचार्यों के पश्चात् १४ वीं शताब्दी में श्री जिनकुशलसूरिजी एवं इनके २०० वर्षों के अनन्तर अकबर प्रतिबोधक श्री जिनचन्द्रसूरिजी हुए। इन सब में प्रमुखरूप से श्री जिनदत्तसूरिजी, मणिधारी श्री जिनचन्द्रसूरिजी, श्री जिनकुशलसूरिजी एवं अकबर प्रतिबोधक श्री जिनचन्द्रसूरिजी, ये चारों आचार्य दादाजी के नाम से प्रसिद्ध माने जाते हैं। ( इन चारों का संक्षिप्त परिचय-इसी पुस्तक में अन्यत्र दिया गया है। )

ऐसे महापुरुषों के प्रति, जिन्होंने जीवन पर्यन्त आत्मोद्धार के साथ ही समाजोद्धार के कई कार्य कर असंख्य-मानवों को सन्मार्ग पर लगाया, प्रत्येक व्यक्ति के हृदय में श्रद्धा एवं आदरभावना होना स्वाभाविक है। यही कारण है कि भारतवर्ष के कोने कोने में इन चारों दादा गुरुओं के पुण्यस्मारक विविध रूपों में निर्माण किये गये एवं आज भी किये जा रहे हैं, जिन्हें दादावाड़ी कहा जाता है। इन दादावाड़ियों में कहीं गुरु-प्रतिमाएँ हैं तो कहीं चरण-पादुकाएँ। इस प्रकार श्रद्धा की साकार रूप गुरुजनों की ये दादावाड़ियां हमारे जीवन को निरन्तर सत्य सिद्धान्तों की ओर प्रेरित करती रहती हैं।

दादावाड़ियों के ये पवित्र स्थान हमारे देश में कितने हैं एवं किस रूप में है, इसकी जानकारी होना प्रत्येक गुरुप्रेमी के लिये आवश्यक ही नहीं, अपितु उपादेय भी है। अतः इस पवित्र उद्देश्य की पूर्ति के लिये विगत कई वर्षों से 'श्री जिनदत्तसूरि-सेवासंघ' के तत्वावधान में मेरा यह प्रयास रहा कि किसी भी प्रकार से भारतवर्ष की समस्त दादावाड़ियों का परिचयात्मक संकलन कर उसको पुस्तक रूप में प्रकाशित किया जाय।

खरतरगच्छ के महान् आध्यात्मिक सन्त, श्रीमद्देवचन्द्रजी महाराज ने अपने समय में पालीताना में शत्रुञ्जय आदि जैन तीर्थों की सुव्यवस्था के लिए एक संस्था स्थापित की थी, जो आज भी इस दिशा में आनन्दजी कल्याणजी की पेढ़ी के नाम से कार्य कर रही है। इस संस्था ने अपने कार्यकलापों में स्वयं की ओर से कुछ समय पूर्व "जैनतीर्थ-सर्व संग्रह" के दो भाग बृहत्पुस्तकाकार में प्रकाशित किये है, जिनमें विविध जैन-मन्दिरों, उपाश्रयों, धर्मशालाओं आदि का विवरण देते हुए भी खेद है कि गुरुमन्दिरों, गुरुप्रतिमाओं तथा गुरुचरणों को विशेष मान्यता न देते हुए उनका विवरण नहीं-सा दिया गया, जबकि मैंने इसके सम्बन्ध में श्री जिनदत्तसूरि सेवा संघ के प्रधानमन्त्री के नाते आग्रह पूर्वक निवेदन के रूप में उक्त संस्था से पत्र व्यवहार भी किया था। मेरे पत्रों के उत्तर उक्त संस्था की ओर से जिस ढंग से प्राप्त हुए हैं, उनका यहां स्पष्टतया पूर्ण उल्लेख करना उचित न समझ इतना ही निवेदन करना पर्याप्त होगा कि पत्रोत्तर के रूप में प्रकट किये गये उस संस्था

के वे विचार गुरुजनों के प्रति श्रद्धा एवं भक्ति के प्रतीक नहीं थे; अस्तु। इसीलिये हमें इस पुस्तक के प्रकाशन की आवश्यकता उत्पन्न हुई।

जैन समाज ही नहीं जैनेतर प्रत्येक समाज में गुरु का कम महत्त्व नहीं हैं। इस पर भी 'खरतरगच्छ' के आचार्यों—गुरुजनों ने तो लाखों मनुष्यों को जैनधर्म में दीक्षित कर सत्य-सिद्धान्तों से परिपूर्ण ऐसा सन्मार्ग-प्रदर्शित किया कि जिस पर चलकर ८०० वर्षों के पश्चात् भी हम और हमारे अन्य-वन्धु अपना कल्याण कर रहे हैं। ऐसे गुरुजनों के पुण्यस्मारकों का-दादावाड़ियों का दिग्दर्शन कराना श्री जिनदत्तसूरि सेवा संघ ने अपना प्रथम कर्तव्य समझ कर प्रस्तुत पुस्तक प्रकाशित करने का निश्चय किया।

यद्यपि सम्पूर्ण भारत में स्थित दादावाड़ियों की सही सही जानकारी प्राप्त करना साधारण कार्य नहीं है, इसलिये कि इसके लिये पर्याप्त समय एवं पर्याप्त साधन होना अनिवार्य है। पुनरपि केवल मात्र पत्रों के द्वारा स्थान स्थान के प्रमुख व्यक्तियों से जितनी भी जिस रूप में जानकारी प्राप्त हो सकी उसका संकलन कर 'दादावाड़ी-दिग्दर्शन के रूप में इस पुस्तक को प्रकाशित करते हुए आज हमें अत्यन्त प्रसन्नता हो रही है।

मैं सर्व प्रथम उन महानुभावों का हृदय से आभार मानना अपना परम कर्तव्य समझता हूँ, जिन्होंने मेरे पत्रों को मान्यता

देते हुए अपने अपने स्थानों की दादावाड़ियों की जानकारी प्रदान की। वस्तुतः यदि इन महानुभावों के द्वारा उक्त जानकारी प्राप्त नहीं होती तो यह असम्भव ही था कि बिना अन्य अर्थसाध्य-साधनों का उपयोग किये इस पुस्तक का प्रकाशन होता! साथ ही जैन समाज के गौरव एवं अधिकृत विद्वान् साहित्यभूषण श्री अगरचन्दजी नाहटा तथा श्री भंवरलालजी नाहटा का तो मैं विशेष आभारी हूँ, जिन्होंने पुस्तक प्रकाशन में समुचित परामर्श तथा मार्गप्रदर्शन कर हमें अपना सहयोग प्रदान किया।

जैनसाहित्य के अनन्य आराधक एवं प्रकाण्ड विद्वान् पद्मश्री आचार्य मुनि श्री जिनविजयजी का मैं किन शब्दों में आभार प्रदर्शन करूं यह समझ नहीं पा रहा हूँ। वास्तव में आपने इस पुस्तक की प्रस्तावना लिखकर जो अनुग्रह किया उसके लिए मैं हृदय से वन्दनपूर्वक आपका अभिनन्दन करता हूँ।

इसी प्रकार मध्यप्रदेश के सफल साहित्यकार एवं कवि श्री पं. मदनलाल जोशी शास्त्री, साहित्यरत्न को भी धन्यवाद दिये बिना नहीं रह सकता, जिन्होंने सम्पादक के रूप में विशेष रुचि के साथ इस पुस्तक की संकलित सामग्री का सुव्यवस्थित सम्पादन-कार्य सम्पन्न किया।

अन्त में उन समस्त सहयोगी महानुभावों को, जिन्होंने अग्रिम ग्राहक बनकर पुस्तक-प्रकाशन की ओर मुझे प्रोत्साहित

किया, इस पुनीत कार्य में सहयोग प्रदान करने के फलस्वरूप सेवा संघ की ओर से धन्यवाद देते हुए निवेदन है कि दादावाड़ी-दिग्दर्शन की यह पुस्तक आपके हाथों में है। इसमें त्रुटियाँ रहना स्वाभाविक इसलिये है कि सारा संकलन पत्रों के द्वारा ही हुआ है अतः आपकी दृष्टि में कोई भूल रह गई हो तो कृपया सूचित करने का कष्ट करें, जिससे आगामी संस्करण में उसका संशोधित स्वरूप प्रकाशित किया जासके।

आशा है आप त्रुटियों के लिये क्षमा करेंगे तथा सही जानकारी प्रदान करते हुए अनुगृहीत करेंगे।

भवदीय—

आषाढ़ शु० ११
शुक्रवार
संवत् २०१६

**प्रतापमल सेठिया**
प्रकाशक
**प्र. मंत्री-श्री जिनदत्तसूरिसेवासंघ**

# सम्पादकीय

विश्व के अन्यान्य राष्ट्रों की अपेक्षा भारत ही एक ऐसा राष्ट्र है, जिसके आध्यात्मिक पुण्य-प्रकाश में सम्पूर्ण संसार को वास्तविक मार्गदर्शन प्राप्त होता है। भौतिकवाद से सदा सर्वदा दूर रहने वाला यह भारत अपनी आध्यात्मिक साधना के द्वारा जहाँ सम्पूर्ण विश्व का सफल नेतृत्व करता है, वहाँ अपने अलौकिक एवं क्रियाशील आचरणों के द्वारा प्रभावोत्पादक स्वरूप प्रगट करने की भी पूर्ण क्षमता रखता है। यही कारण है कि 'रत्नगर्भा वसुन्धरा' के वैशिष्ट्य को सार्थक रूप में सिद्ध करने वाला भारत, भगवती वसुन्धरा के शिरोभाग को अपनी प्रभावोत्पादिनी चमत्कारमयी प्रतिभा के द्वारा चमत्कृत एवं सुशोभित करने वाला वह मुकुटमणि है, जिसका अन्तर्दर्शनात्मक दिव्य, भव्य एवं ओजस्वी आध्यात्मिक आलोक किसी चतुष्पथ (चौराहे) के शाश्वत प्रकाश स्तम्भ के समान इतस्ततः परिभ्रमण करते हुए समस्त संसार को अन्धकार से प्रकाश की ओर लाता है, जिससे विश्व का प्रत्येक प्राणी जीवन की सही दिशा में प्रवृत्त हो, पारमार्थिक दृष्टि से आत्म कल्याण कर सके।

वस्तुतः यह भारत की ही अपनी एक लोकोत्तर विशेषता है, जो आदिकाल से "मित्ती मे सव्वभूएसु" तथा "वसुधैव कुटुम्बकम्" का परम सुखदायी सत्य सन्देश प्रदान करती रहती

है। जिसने भी एक बार इसके इस सत्य सन्देश को अपने जीवन में आत्मसात् किया, निस्सन्देह वह सारहीन नश्वर संसार में रहते हुए भी सारमयी सत्यता के समीप पहुंचे बिना नहीं रह सका। इस सम्बन्ध के कई प्रामाणिक उदाहरण पुरातन ऐतिहासिक-ग्रन्थों का सम्यक् अध्ययन करने पर हमें सहज ही उपलब्ध हो सकते हैं।

आधुनिक काल के इस भौतिकवादी युग में भी भारत की इस लोकोत्तर विशेषता को अक्षुण्ण बनाये रखने का अधिकांश श्रेय उन तपःपूत महान् तपस्वियों, साधनानिष्ठ साधकों, मनीषी महात्माओं, परोपकारपरायण महापुरुषों, धर्माचार्यों एवं समाज के आचरणशील उन्नायकों को है, जिन्होंने यत्र तत्र सर्वत्र विचरण करते हुए अपने प्रभावशील सदुपदेशों, क्रियाशील आचरणों एवं संयमशील आदर्श नियमों के परिपालन द्वारा जनमानस में आध्यात्मिकता का प्रेरणाप्रदायी सजीव संचार एवं प्रचार-प्रसार किया तथा जो आज भी करते हैं।

अपने अध्यात्मवादी पवित्र एवं आदर्श संस्कारों के आधार पर समय समय पर यद्यपि भारत में एक नहीं अनेकों ऐसे महापुरुष एवं आचार्यगण उत्पन्न हुए हैं जिन्होंने आध्यात्मिक-साधनों के मङ्गलमय माध्यम से लोक मङ्गल के उदात्त उद्देश्य की पूर्ति में पर्याप्त रूपेण सफलता प्राप्त की; तथापि जैनदर्शन के समुदार एवं समन्वयवादी स्वस्थ दृष्टिकोण को अपना लक्ष्य-बिन्दु बनाकर व्यष्टि में समष्टि का दर्शन करने वाले कतिपय

महापुरुष आचार्यों के रूप में ऐसे भी होगये हैं, जिनका पुण्य पवित्र-स्मरण आज भी हमारे लिये आध्यात्मिक प्रेरणा प्रदान करने की पूर्ण क्षमता रखता है। खरतरगच्छीय युगप्रधान आचार्यप्रवर श्री जिनदत्तसूरिजी महाराज, ऐसे ही महापुरुषों एवं आचार्यों की गौरवशाली परम्परा में हुए हैं, जिन्होंने बारहवीं शताब्दी में जन्म लेकर अपने आध्यात्मिक तत्त्वचिन्तन, पारमार्थिक प्रकाण्ड पाण्डित्य एवं तपोमयी उग्र साधना के द्वारा जैनदर्शन का समन्वयवादी व्यापक स्वरूप प्रस्तुत करते हुए भारत की इस पुण्य भूमि को गौरवान्वित किया।

युगप्रधान श्री जिनदत्तसूरिजी तथा उनके पट्टधर मणिधारी श्री जिनचन्द्रसूरिजी एवं इसी परम्परा के अन्य आचार्य श्री जिनकुशलसूरिजी तथा अकबरप्रतिबोधक श्री जिनचन्द्रसूरिजी खरतरगच्छीय जैन समाज में उच्च कोटि के महान् आचार्य होगये हैं, जो दादाजी के नाम से प्रसिद्ध माने जाते हैं।

इन चारों ही आचार्यों में आचार्यप्रवर श्री सोमप्रभसूरि द्वारा व्यक्त किये गये गुरुलक्षण स्पष्टतया प्रतिभासित होते हैं। श्री सोमप्रभाचार्य ने अपने प्रसिद्ध काव्य "सिन्दूर प्रकर" में गुरु के सम्बन्ध में एक स्थान पर बतलाया है कि—

अवद्यमुक्ते पथि यः प्रवर्तते, प्रवर्तयत्यन्यजनं च निस्स्पृहः।
स एव सेव्यः स्वहितैषिणा गुरुः, स्वयं तरंस्तारयितुं च यः क्षमः॥

—"जो अनिन्दनीय मार्ग पर चलकर निस्स्पृह होकर दूसरों को भी उसी मार्ग पर चलने के लिये प्रवृत्त करे, तथा जो

स्वयं संसार सागर से तिरकर अन्यजनों को भी पार कराने की क्षमता रखे, वही सच्चा गुरु एवं आचार्य होता है तथा अपना हित चाहने वाले प्रत्येक व्यक्ति को ऐसे ही गुरु की सेवा करनी चाहिये।"

इस रूप में चारों दादा गुरु सही अर्थों में गुरु थे, जिन्होंने जीवन पर्यन्त निस्स्पृह होकर स्वयं के साथ ही दूसरों को भी सन्मार्ग की ओर प्रवृत्त किया। ऐसे महान् तत्त्वदर्शी एवं कल्याणकारी गुरुजनों के प्रति श्रद्धा तथा पूज्य भाव प्रगट करना प्रत्येक व्यक्ति का परम कर्तव्य है।

महापुरुषों की पुण्य स्मृति या तो इतिहासों के अध्ययन करने पर जागृत होती है अथवा तत्कालीन स्तूपों, स्मारकों या शिलालेखों आदि से यह ज्ञात होता है कि यह महापुरुष कितना महान् था ? वस्तुतः अतीतकाल का हमारा यह स्वर्णिम वैभव, जो कहीं छत्रियों, स्मारकों, समाधिमन्दिरों, गुरुमन्दिरों, शिलालेखों एवं ताम्रपट्टों आदि में बिखरा पड़ा है, हमारे गुरुजनों की महत्ता पर प्रकाश डालने में पर्याप्त रूपेण सहायक सिद्ध होसकता है। अतएव यह आवश्यक है कि इन सबका व्यवस्थित संकलन कर समाज के सन्मुख कोई ऐसा स्वरूप प्रस्तुत किया जाय, जिससे उक्त वैभव का समुचित दिग्दर्शन हो सके।

प्रसन्नता है कि अखिल भारतीय श्री जिनदत्तसूरि सेवा-संघ के प्रधानमन्त्री श्रेष्ठिवर्य्य श्री प्रतापमलजी सेठिया ने

प्रस्तुत पुस्तक "दादावाड़ी-दिग्दर्शन के प्रकाशन द्वारा इस ओर ध्यान देकर उक्त ध्येय की जो पूर्ति की है, निस्सन्देह वह समाज के लिये अधिक उपयोगी एवं लाभप्रद सिद्ध होगी।

श्रीयुत सेठियाजी को धर्मनिष्ठ, क्रियाशील एवं उत्साहपूर्ण कर्तव्यपरायण व्यक्ति के रूप में प्रायः सभी जानते ही हैं। आप जिस कार्य को अपने हाथो में लेते है, उसकी पूर्ण सम्पन्नता पर ही अपनी सफलता मानते हैं। इस अवस्था में भी इतना उत्साह इतनी कर्मठता प्रायः कम देखने में आती है। वास्तव में 'दादावाड़ी दिग्दर्शन, का प्रकाशन आपही की अध्यवसाय वृत्ति एवं उत्साहमयी प्रेरणा का सुपरिणाम है, अन्यथा एक ही स्थान पर बैठकर सैंकड़ों व्यक्तियों से केवल पत्रव्यवहार कर सम्पूर्ण भारत के विविध स्थानों की जानकारी प्राप्त कर लेना सहज सम्भव नहीं था।

प्रस्तुत पुस्तक दादावाड़ीदिग्दर्शन में अकारानुक्रमणिका से क्रमशः भारत के समस्त प्रान्तों तथा प्रान्तीय नगरों एवं ग्रामों का यथोपलब्ध विवरण देते हुए दादावाड़ियों के साथ ही उनमें विराजमान अथवा प्रतिष्ठित गुरुप्रतिमाओं, गुरुचरणों तथा इसी प्रकार के अन्य खरतरगच्छ के आचार्यों से सम्बन्धित विषयों का दिग्दर्शन कराने का यथाशक्य प्रयास किया गया है, जिससे प्रत्येक पाठक यह जान सके कि कहाँ कहाँ दादावाड़ियाँ तथा किस किस स्थान पर गुरु चरण आदि हैं? इसके अतिरिक्त जिस जिस स्थान के लेख उपलब्ध हुए हैं,

उन्हें भी उसी रूप में यथास्थान दे दिये हैं। इन लेखों में कई लेख अत्यन्त प्राचीन हैं, जिनकी भाषा यद्यपि व्याकरण के नियमों के अनुसार नहीं है, तथापि उनके मौलिक रूप की सुरक्षा की दृष्टि से बिना किसी संशोधन के उनका उसी रूप में उपयोग किया है, जो ऐतिहासिक अनुसन्धान की दृष्टि से उचित भी है। इस पुस्तक में दिये गये स्थानों के अतिरिक्त पाकिस्तान में भी ढाका, मुलतान, लाहौर तथा हाला आदि स्थानों में गुरुचरण थे, जिनका उल्लेख इस पुस्तक में पूरी जानकारी के अभाव में नहीं किया गया है।

अधिकांशत: जिन चारों दादागुरुओं की प्रतिमाओं एवं चरणादि का उल्लेख इस पुस्तक में हुआ है, उनका संक्षिप्त जीवन-परिचय भी प्रारम्भ में दे दिया गया है। इसी प्रकार विषयानुक्रमणिका के अतिरिक्त अन्त में गुरुजनों के कतिपय प्राचीन स्तवन तथा परिशिष्ट भाग के अन्तर्गत संकेत सूची के रूप में यह भी बतलाने का प्रयास किया है कि किस नगर में कितनी प्रतिमाएँ एवं चरण हैं। इसके अतिरिक्त पीछे से कुछ स्थानों के प्राप्त विवरण तथा उनका संशोधित स्वरूप भी परिशिष्ट में दे दिया गया है। इस प्रकार इस पुस्तक का सम्पादन करते समय इस बात का पूरा ध्यान रखा गया है कि यह पुस्तक साहित्यिक, सामाजिक एवं धार्मिक दृष्टि से सुसंस्कृत, लाभप्रद एवं प्रेरणाप्रदायिनी हो ; अस्तु।

इस अवसर पर मैं श्रद्धेय श्रेष्ठिवर्य्य श्री प्रतापमलजी सेठिया का हृदय से आभार प्रदर्शन करना अपना कर्तव्य समझता

हूँ; जिनके अथक परिश्रम एवं निष्ठा के फलस्वरूप यह पुस्तक प्रकाशन के पथ पर अग्रसर होसकी एवं जिन्होंने मुझे इसके सम्पादन कार्य में पथदर्शक के समान प्रत्येक प्रकार का सर्वविध सहयोग प्रदान किया । इसी प्रकार मैं सुयोग्य पिता के सुयोग्य पुत्र, सर्व श्री सेठियाजी के चिरञ्जीव एवं मेरे अभिन्न मित्र बन्धुवर श्री धनरूपमलजी सेठिया के प्रति भी कृतज्ञता प्रगट किये बिना नहीं रह सकता, जिनके द्वारा मुझे समय समय पर इस पुनीत कार्य के हेतु समुचित सुझाव एवं हार्दिक सहयोग प्राप्त होता रहा । यद्यपि आत्मीय होने के कारण इनके प्रति कृतज्ञता व्यक्त करना आत्मीय सहयोग के महत्त्व को न्यून करना है ।

इसके अतिरिक्त जैनदर्शन, इतिहास एव पुरातत्त्व के अद्वितीय विद्वान् पद्मश्री आचार्य श्री मुनि जिनविजयजी ने इस पुस्तक की प्रस्तावना लिखकर जो कृपा की इसके लिये मैं हृदय से उनके प्रति आभारी हूँ ।

अन्त में मैं भी अपनी ओर से उन समस्त महानुभावों को साधुवाद अर्पित करता हूं जिन्होंने अपने अपने स्थानों की दादा-वाड़ियों का विवरण प्रेषित कर सामग्री के संकलन में साहाय्य प्रदान किया ।

यद्यपि सम्पादन, एवं प्रूफसंशोधन करते समय पूरी साव-धानी रखी है तथापि त्रुटियां रहना स्वाभाविक है । अतः

सहृदय पाठक महानुभाव क्षमा करते हुए यदि इस पुस्तक का सारग्रहण कर लाभान्वित हुए तो मैं इसके सम्पादन की सफलता समझूंगा।

दशपुर ( मन्दसौर )
आषाढ़ कृ० एकादशी
वि० सं० २०११

**मदनलाल जोशी**
शास्त्री, साहित्यरत्न
सम्पादक

# प्रस्तावना

श्री जिनदत्तसूरि सेवासंघ के मन्त्री तथा मन्दसौर निवासी जैनसमाज के एक सेवा भावी प्रमुख कार्यकर्ता धर्मप्रिय सेठिया श्री प्रतापमलजी द्वारा श्री जिनदत्तसूरिसेवासंघ की ओर से प्रकाशित की जानेवाली 'दादावाड़ी-दिग्दर्शन' नामक इस छोटी सी पुस्तिका के पढ़ने से पाठकों को यह ज्ञात होगा कि खरतर-गच्छ के मुख्य युगप्रधान आचार्य श्री जिनदत्तसूरि तथा उनके उत्तराधिकारी आचार्य वर्य मणिधारी श्री जिनचन्द्रसूरि, श्री जिनकुशलसूरि एवं अकबर प्रतिबोधक श्री जिनचन्द्रसूरि आदि के स्मारक रूप में, भारत भर में कहाँ कहाँ गुरु–पूजास्थान बने हुए हैं ? यह एक विशेष ज्ञातव्य वस्तु है कि खरतरगच्छ के इन पूर्वाचार्यों के स्मारक स्वरूप ये 'दादावाड़ी' नाम से जितने गुरु पूजास्थान बने हुए हैं उतने अन्य किसी गच्छ के पूर्वाचार्यों के स्मारक रूप में ऐसे खास स्मारक स्थान बने ज्ञात नहीं होते।

इन पूर्वाचार्यों में मुख्य स्थान श्री जिनदत्तसूरि का है। श्री जिनदत्तसूरि का स्वर्गगमन राजस्थान के प्राचीन एवं प्रधान नगर अजमेर में, वि० सं० १२११ में हुआ। जहाँ पर उनके शरीर का अग्निसंस्कार हुआ वहाँ पर, भक्त जनों ने सर्वप्रथम उस स्थान पर स्मारक स्वरूप देवकुल बनाया और उसमें स्वर्गीय आचार्य वर्य के चरणचिह्न स्थापित

श्री जिनदत्तसूरि एक महान् प्रभावशाली आचार्य थे। ज्ञान और क्रिया के साथ ही उनमें अद्भुत संगठनशक्ति और निर्माणशक्ति थी। उन्होंने अपने प्रखर पांडित्य एवं ओजःपूर्ण संयम के प्रभाव से हजारों की संख्या में नये जैनधर्मानुयायी श्रावक कुलों का विशाल संघ निर्माण किया। राजस्थान में आज जो लाखों ओसवाल जातीय जैन जन हैं उनके पूर्वजों का अधिकांश भाग, इन्हीं श्रीजिनदत्तसूरि द्वारा प्रतिबोधित और सुसंगठित हुआ था। बाद में उत्तरोत्तर, इन आचार्य के जो शिष्य–प्रशिष्य होते गये वे भी महान् गुरु का आदर्श सन्मुख रखते हुए इस संघ निर्माण का कार्य सुन्दर रूप से चलाते तथा बढ़ाते रहे। श्री जिनदत्तसूरि के ये सब शिष्य-प्रशिष्य धर्म प्रचार और संघ निर्माण के उद्देश्य से, भारतवर्ष के जिन-जिन स्थानों में पहुंचे, वहां पर देव स्थानों के साथ साथ ही वे युगप्रवर्तक प्रवर गुरुके स्मारक रूप में छोटे-मोटे गुरु-पूजास्थान भी बनाते रहे, और उनमें सूरिजी के चरण चिह्न अथवा मूर्ति रूप स्थापित करते रहे। ये स्थान आज सब 'दादावाड़ी' के नाम से प्रसिद्धि प्राप्त कर रहे हैं।

खरतरगच्छ से सम्बन्ध रखने वाली गुरु परम्पराओं की पट्टावलियों में भी उनके उल्लेख मिलते हैं कि किन आचार्यों अथवा उनके आज्ञानुवर्त्ती यतिजनों ने कहां और कब दादा-वाड़ी नाम से प्रसिद्ध होने वाले स्तूपों, देवकुलों आदि की स्थापना करवाई ?

श्री जिनदत्तसूरि, महान्, विद्वान् और चरित्रशील होने के उपरान्त एक विशिष्ट चमत्कारी महात्मा भी माने जाते हैं। अतः उनके नामस्मरण तथा चरणपूजन द्वारा भक्तों की मनोकामनाएं भी सफल होती रही हैं—ऐसी श्रद्धा पूर्वकाल से इनके अनुयायी भक्तजनों में प्रचलित रही है अतः इस कारण से भी इनकी पूजा निमित्त इन देवकुलों, छत्रियों, स्तूपों आदि का निर्माण होता रहा है।

श्री जिनदत्तसूरिजी के बाद उनकी पट्ट परम्परा में होने वाले मणिधारी श्री जिनचन्द्रसूरिजी श्री जिनकुशलसूरिजी तथा अकबर प्रतिबोधक श्री जिनचन्द्रसूरिजी के विषय में भी चमत्कारी होने की बड़ी श्रद्धा भक्तजनों में प्रचलित है। इसलिये प्रायः इन चारों आचार्यों की भी सम्मिलित चरण-पादुकाएं आदि प्रतिष्ठित और पूजित होती रही हैं। अनेक स्थानों में चरण चिह्नों के सिवा मूर्तिरूप भी प्रतिष्ठित मिलते हैं।

दादा शब्द एक प्रकार से देशी भाषा का रूढ़ शब्द है। संस्कृत या प्राकृत में इस शब्द का प्रयोग नहीं मिलता। योंतो इसका सामान्य अर्थ वृद्ध या पूज्य पुरुष होता है। राजस्थान में खासकर दादा पिता के पिता इस अर्थ में व्यवहृत होता है। दादा पड़दादा अर्थात् पिता-प्रपिता यह इसका सार्वत्रिक अर्थबोध है। मालवा, गुजरात और सौराष्ट्र में भी प्रायः इसी अर्थ में इसका विशेष प्रयोग होता है। पर कहीं

कहीं बड़े भाई को भी लोग 'दादा' कहकर पुकारते हैं। बंगाल में मुख्य करके इसी अर्थ में इसका प्रयोग होता है। महाराष्ट्र में भी प्राय: इसी अर्थ का बोधक है।

सम्भव है राजस्थान की देशप्रसिद्धि के अनुरूप श्री जिनदत्तसूरिजी के शिष्य-प्रशिष्यों ने महान् गुरुको 'दादा' के पूज्य एवं आत्मीय भाव की एकता बोधक शब्द से सम्बोधित करना शुरुकिया हो, और फिर उसी शब्द का सार्वत्रिक प्रचार होता रहा हो।

धर्म एवं समाज हितैषी श्री प्रतापमलजी सेठिया ने यह एक सुन्दर प्रयास किया है कि 'दादावाड़ी' नाम से भारत के किस किस स्थान में गुरु स्मारक स्वरूप पूजनीय स्थान बने हुए हैं। यद्यपि इस छोटी सी पुस्तिका में देशव्यापी सब ही दादावाड़ियों का सम्पूर्ण हाल नहीं संकलित हो सका है, तथापि इससे आगे कार्य करने वालों को एक मार्गदर्शिका के रूप में इसका अच्छा उपयोग होसकेगा। इस छोटीसी पुस्तिका में जो कुछ शिलालेख आदि दिये गये हैं उनसे यह ऐतिहासिक तथ्य ज्ञात होगा कि वि० सं० १२११ से लेकर वि० सं० २०१० तकके ८०० वर्ष जितने दीर्घकाल में, कितने स्थानों में कितने जनों ने, कितने और कैसे गुरुस्मारक स्वरूप ये पूजनीय स्थान बनाये हैं? इन शिलालेखों में सैंकड़ों ही यतिजनों और श्रावक श्रविकाओं के तथा उनके कुलों के नाम अंकित हैं।

यहां पर प्रसंगवश हम यह भी एक निर्देश करना चाहते हैं कि जिन महान् दादागुरु श्री जिनदत्तसूरि के स्मारक-स्वरूप दादावाड़ी नामक स्थानों का इस पुस्तिका में दिग्दर्शन कराया गया है उन्हीं श्री जिनदत्तसूरिजी का एक भव्य स्मारक-स्थान, राजस्थान के राष्ट्रतीर्थ चित्तौड़गढ़ में वनवाने का प्रयत्न किया जारहा है। चित्तौड़गढ़ वास्तव में श्री जिनदत्त-सूरि का प्रभव स्थान है। चित्तौड़ ही में इनको सूरिपद प्राप्त हुआ और चित्तौड़ ही से इनके प्रभावपूर्ण जीवनक्रम का शुभारम्भ हुआ।

इसलिये चित्तौड़ यह श्री जिनदत्तसूरि के भक्तजनों के लिए कल्याणक भूमि जैसा सर्वश्रेष्ठतीर्थ स्थान है। इसी तीर्थ में श्रीहरिभद्रसूरि स्मारक के अन्तर्गत श्री जिनदत्तसूरि का एक भव्य देवकुल वनाने की योजना हो रही है और उसमें श्री जिनदत्तसूरि एवं उनके परम गुरु अभयदेवसूरि एवं श्री जिनवल्लभसूरि आदि की उपासना योग्य सुन्दर मूर्तियां प्रतिष्ठित करने का शुभ मनोरथ है। आशा है प्रस्तुत पुस्तिका के पाठ से प्रेरणा प्राप्त कर विशिष्ट गुरुभक्त श्रावक-बन्धु इस नूतन एवं अनुपम दादादेवकुलक कार्य में अपने द्रव्य का सदुपयोग कर चिर पुण्य प्राप्त करने का लाभ लेंगे।

साथ में हमें सूचित करते हुए हर्ष होता है कि प्रस्तुत पुस्तिका के प्रकाशनकार्य में अपूर्व श्रम एवं सहयोग देने वाले

श्री जिनदत्तसूरि सेवा संघ के मन्त्री श्री प्रतापमलजी सेठिया तथा इनकी धर्मपत्नी सुश्राविका श्रीमती वल्लभकुमारीजी भी इस चित्तौड़ के स्मारक-निर्माण कार्य में यथा योग्य पूरा उत्साह प्रदर्शित कर रहे हैं।

चित्तौड़गढ़
वैशाखी पूर्णिमा
संवत् २०१६

**मुनि जिनविजय**

# दादा गुरुचरित्र

## युगप्रधान दादा श्री जिनदत्तसूरिजी

दासानुदासा इव सर्वदेवा, यदीयपादाब्जतले लुठन्ति ।
मरुस्थली कल्पतरुः स जीयात्, युगप्रधानो जिनदत्तसूरिः ।।

युगप्रधान दादा श्री जिनदत्तसूरिजी अपनी तेजोमयी प्रतिभा, उत्कृष्टसाधना एवं लोकोत्तर प्रभाव के कारण जैन-जगत् में वड़े दादाजी के नाम से सुप्रसिद्ध जैनाचार्य हुए हैं ।

इनका जन्म गुजरात प्रान्त के धवलक (धोलका) नगर में हुंवड़ज्ञातीय श्री वाछिगजी के यहाँ वि० सं० ११३२ में हुआ था । इनकी माता का नाम वाहड़देवी था । वाहड़देवी का यह नवजात शिशु (चरित्रनायक) प्रारम्भ से ही अपनी विलक्षणता के फलस्वरूप जनमन के आकर्षण का केन्द्र वनगया था । जव इस वालक ने शिशु-अवस्था पारकर किशोरवय में प्रवेश किया, तव एक दिन वहीं चातुर्मास में विराजमान विदुषी आर्याओं के प्रवचनामृत का पान करने के हेतु धर्मपरायणा अपनी माँ के साथ वह भी गया । वाहड़देवी आर्याओं के उपदेश से विशेष प्रभावित हुई एवं धार्मिकचर्या के रूप में वह अपने इस पुत्ररत्न को साथ लेकर प्रतिदिन प्रवचन सुनने जाने लगी ।

एक समय प्रवचन समाप्त करने के पश्चात् आर्याजी ने वाहड़देवी के इस शान्त, कान्त एवं प्रतिभाशाली वालक को गम्भीरतापूर्वक देखा तो वे उसके अलौकिक लक्षणों को देखकर आश्चर्य में पड़गई एवं मन ही मन विचार करने लगीं कि "यह

बालक महान् भाग्यशाली, परमप्रतापी एवं धार्मिक आचार्य के रूप में समाज का कल्याण करनेवाला होगा। निस्सन्देह इसका जन्म सफल है।" आर्याजी की श्रद्धा उस बालक के प्रति दिन प्रतिदिन बढ़ती गई और वे अधिक निष्ठा के साथ उन दोनों को उपदेश देने लगी जिसके फलस्वरूप बालक का निर्मल हृदय उस वैराग्यमयी वाणी से भर गया।

विदुषी आर्याजी श्री जिनेश्वरसूरिजी के शिष्य श्री धर्मदेवजी उपाध्याय की आज्ञानुवर्तिनी शिष्या थीं। उन्होंने बाहड़देवी की स्वीकृति लेकर उपाध्यायजी के समीप इस बालक के प्रभावोत्पादक गुणों का संवाद भेजा। श्री धर्मदेवजी भी उस संवाद को प्राप्त कर तत्काल ही वहां पधारे और जब उस बालक को देखा तो वे भी विस्मित हुए बिना नहीं रहे। उन्होंने सुकुमारवय वाले प्रभावशाली इस बालक को दीक्षित करने के सम्बन्ध में इसकी मां से पूछा "क्या तुम अपना यह बालक समाज को दे सकती हो? हम इसको दीक्षित करेंगे और यह सम्पूर्ण संसार का कल्याण करते हुए अपने जीवन को सफल बनावेगा।"

वाहड़देवी भाग्यशाली पुत्र की भाग्यशालिनी माँ थी। उसने तत्काल ही इसके लिये स्वीकृति प्रदान कर दी। उस समय बालक की अवस्था ९ वर्ष की थी। श्री उपाध्यायजी ने उसीसमय (संवत् ११४१ में) शुभ मुहूर्त्त देखकर बालक को दीक्षित करलिया एवं उसका नाम मुनिसोमचन्द्र रखा।

इस प्रकार उस समय की विदुषी साध्वियों की कुशाग्र मेधा से परीक्षित यह बालक, जो दीक्षित होकर आज सोमचन्द्र मुनि बना, आगे चलकर यही युगप्रधान दादा जिनदत्तसूरि के नाम से प्रसिद्ध हुआ। निस्सन्देह यह उन आर्याजी की विचक्षण प्रतिभा

का ही सुफल है कि उन्होंने वाहड़देवी के उस बालक में अलौकिक गुणों के दर्शन किये।

वैसे सोमचन्द्रमुनि ने श्रावकोचित सूत्रादि तो पूर्व में ही पढ़लिये थे, किन्तु अब उपाध्यायजी के निर्देशानुसार श्री सर्वदेव गणि के तत्त्वावधान में साधुप्रतिक्रमण आदि पढ़ना प्रारम्भ किया। इसके पश्चात् लक्षणपञ्जकादि विविध शास्त्रों के अध्ययनार्थ आप ७ वर्ष तक पाटन रहे। इस अवधि में आपने अपनी विलक्षण प्रतिभा एवं अलौकिक पाण्डित्य के कारण आशातीत ख्याति तथा सम्मान प्राप्त किया।

आपकी बड़ी दीक्षा आचार्य श्री अशोकचन्द्रजी के कर कमलों से हुई। श्री हरिसिंह भद्राचार्यजी एवं श्री देवभद्राचार्यजी जैसे आचार्य आपकी विद्वत्ता पर मुग्ध रहते थे। अल्पवय में ही आपने सिद्धान्तादि विशिष्ट ज्ञान एवं पाण्डित्य इस प्रकार प्राप्त कर लिया था कि आपकी विद्वत्ता पर मुग्ध हो स्तम्भन पार्श्वनाथ तीर्थ के प्रगटकर्ता नवअङ्गी टीकाकार खरतरगच्छाचार्य श्री अभयदेवसूरीश्वरजी के शिष्य श्री जिनवल्लभसूरिजी ने अपने स्वर्गवास के पूर्व श्री देवभद्रसूरिजी को यह संकेत कर दिया था कि "मेरे पश्चात् मेरे स्थान पर सोमचन्द्र को आचार्य पद देना।" फलस्वरूप तदनुसार आप ही के द्वारा निर्धारित एवं निर्दिष्ट शुभमुहूर्त में संवत् ११६९ वैशाख कृष्णा ६ शनिवार के दिन सन्ध्या के समय चित्तौड़ में भव्य समारोह के साथ आपको आचार्य पद से विभूषित कर श्री जिनदत्तसूरि के नाम से प्रसिद्ध किया गया। सूरिपद ग्रहण करने के पश्चात् आपने कई ग्रामों तथा नगरों में विहार कर धर्म प्रचार किया। आपके उपदेशों से प्रभावित होकर कई स्थानों पर जिनमन्दिरों का निर्माण कार्य भी हुआ। इसी प्रसंग में एक समय अजमेर के प्रमुखश्रावकों

द्वारा निवेदन करने पर अजमेर के संस्थापक महाराजा जयदेव के सुपुत्र श्री अर्णोराज ने भी आपके दर्शनों से प्रभावित होकर धर्म स्थान एवं निवास स्थान बनवाने के लिये जैन समाज को भूमि दी।

आचार्य श्री जिनदत्तसूरिजी धर्मोपदेश के अतिरिक्त साधना में भी निरंतर लीन रहते थे। साधना की इन घड़ियों में आपने कई ऐसे चमत्कार पूर्ण कार्य किये जिनके द्वारा सभी विस्मित हो जाते थे।

पूर्वकाल में महान् प्रभावी श्री वज्रस्वामी ने अनेक प्रकार की विद्याओं से युक्त प्राचीन ग्रन्थ का निर्माण कर सुयोग्य एवं सत्पात्र शिष्य के अभाव के कारण उस ग्रन्थ को चित्तौड़गढ़ में निर्मित वज्रस्तम्भ में सुरक्षित रूप से रख दिया था। पूर्व परम्परानुसार कई साधनाशील आचार्यों एवं विद्वानों ने उसकी प्राप्ति के लिये प्रयास किया, किन्तु वे असफल रहे। इसके पश्चात् श्री जिनदत्तसूरिजी ने अपने योग बल से वज्रस्तम्भ में सुरक्षित उस ग्रन्थरत्न को प्राप्त कर लिया, जिसके फलस्वरूप आपको जिनशासन के अष्ट प्रभाविकों में से सप्तम प्रभाविक सिद्धि की प्राप्ति हुई। जब आप इसकी साधना करते हुए पंजाब प्रान्त की पंच नदी के मध्य आसन लगाकर ध्यान मग्न थे उस समय पाँचों नदियों के अधिष्ठायक पीर आपको विचलित करने की दृष्टि से उपद्रव करने लगे किन्तु आपकी अडिग साधना से वे स्वयं ही आज्ञाकारी सेवक के रूप में आपके समक्ष हाथ जोड़कर खड़े हो गये। इसी प्रकार बावन वीरों को भी आपने वशमें कर अद्भुत सफलता प्राप्त की।

एक समय विक्रमपुर में भूतप्रेतादि तथा महामारी आदि के रोग से जनता अत्यन्त दुःखी थी। चारों ओर हाहाकार मच

प्रथम दादाने चित्तोड नयरे, वज्र स्थम्बे मंदिरों ।।
मंत्र पोथी ग्रही निज शक्ते, जीते बावन वीरों ।।



चित्तौड़ के वज्रस्तम्भ में सुरक्षित ग्रन्थरत्न को गुरुदेव ने प्राप्त करलिया



लाखों नरनारियों को जैन धर्म में दीक्षित करते हुए दादा गुरु श्रीजिनदत्तसूरिजी महाराज

जोगनीयां चौसट उज्जैनि म्यानवाने । प्रथम दादा गुरु छलनेकु ... ॥
मिली गई तब शीष नमाये । वर ... सप्तक ... बताने ॥



दादागुरु श्री जिनदत्तसूरिजी म० ने, श्राविकाओं का रूप बनाकर छलने के लिये आई हुई ६४ योगनियों को व्याख्यान के पश्चात् स्तम्भित कर दिया ।



युगप्रधान पद के समाधान के लिये नागदेव ने गिरनार शिखर पर तपस्या की ।

रहा था। वहाँ की जनता के लिये इस उपद्रव की रक्षा का कोई भी साधन दृगत नहीं हो रहा था। ऐसे समय में आपने वहाँ पधार कर अपने तपोवल से उपद्रव को शान्त करते हुए वहाँ की जनता को दुःख से उन्मुक्त किया। फलस्वरूप कई जैनेतर आपके शिष्य होगये एवं ५०० शिष्य तथा ७०० शिष्याओं ने प्रव्रज्या ग्रहण करली। इस प्रकार आपके श्रावकों की संख्या बढ़ते बढ़ते एक लाख तीस हजार होगई-एवं आपने उनके लिये ५७ गोत्रों की स्थापना की।

एक समय श्री सूरिजी महाराज ने उज्जयिनी में साढ़े तीन करोड मायाबीज (ह्रींकार) का जप करना प्रारम्भ किया तो उनको अपनी इस क्रिया से विचलित करने एवं छलने के लिये ६४ योगिनियाँ आपके व्याख्यान में आईं। आपने ज्ञानवल से यह बात पहिले ही जानलीथी। अतः व्याख्यान में श्रावकों के द्वारा उनके बैठने की व्यवस्था पृथक् ही यह कहकर करवादी कि "आज व्याख्यान में कुछ विशिष्ट श्राविकाएँ आवेगीं, अतः उनके बैठने की व्यवस्था पृथक् करदेना।" तदनुसार व्याख्यान के समय ६४ योगिनियां छद्मवेश में श्राविकाओं का रूप बनाकर आईं एवं निर्दिष्ट स्थान पर जाकर बैठ गईं। सूरिजी ने अपने योगवल से इनको वहीं स्तम्भित करदिया। फलस्वरूप व्याख्यान की समाप्ति के पश्चात् सभी श्रोतागण वन्दना कर चलेगये, किन्तु ये नवीन श्राविकाएँ यत्नपूर्वक चेष्टा करने पर भी न जासकीं एवं सब कुछ समझ लेने के पश्चात् लज्जित होकर आचार्यश्री से क्षमायाचना पूर्वक कहने लगीं कि "हमतो आपको छलने आईं थीं, परन्तु आपके तपोवल से हम स्वयं ही छली गईं।" इस प्रकार वे क्षमायाचना कर भविष्य में धर्म प्रचार के प्रत्येक कार्य में साहाय्य का वचन दे, अपने स्थान पर लौट गईं।

सूरिजी के समय में प्रत्येक गच्छ वाले अपने अपने गच्छनायक आचार्यों को युगप्रधान कहते थे। ऐसी स्थिति में यह निर्णय नहीं हो पाता था कि वास्तव में युगप्रधान कौन है? इसका समुचित समाधान करने के हेतु परमार्हत् सुश्रावक नागदेव ने उज्जयन्त (गिरनार) शिखर पर तपश्चर्या प्रारम्भ करते हुए तीन दिन तक उपवास किये। उसकी इस तपस्या से प्रसन्न हो अम्बिका देवी ने प्रगट होकर उसके हाथ में प्रशस्ति रूप युग प्रधान का नाम लिख दिया और कहा कि—"जो इन अक्षरों को पढ़ लेगा उसी को तू 'युगप्रधान' जानना।"

नागदेव अम्बिकादेवी द्वारा लिखे गये उन अक्षरों को पढ़ाने के लिये देश देशान्तरों का भ्रमण करते हुए कई आचार्यों के समीप गया, किन्तु कहीं सफलता नहीं मिली। अन्त में वह पाटण गया, जहां श्रीजिनदत्तसूरिजी विराजते थे। नागदेव ने अपना वह हाथ आचार्यश्री के सम्मुख रखते हुए निवेदन किया कि—'आचार्यदेव! कृपया यह बताने का अनुग्रह करें कि इसमें क्या लिखा है?" आचार्यश्री ने उस पर अपनी ही प्रशंसा देखकर स्वयं न पढ़ते हुए वासक्षेप डाल दिया, जिससे अक्षर स्पष्ट रूप से प्रगट हो गये एवं अपने शिष्य की ओर संकेत करते हुए कहा कि—वह पढ़ देगा। इसके पश्चात् उनके शिष्य ने सबके सामने उत्सुकता के साथ नागदेव के हाथ पर लिखी हुई उस गुरुस्तुति को पढ़कर इस प्रकार सुनाया:—

"दासानुदासा इव सर्वदेवा, यदीय पादाब्जतले लुठन्ति।
मरुस्थली कल्पतरुः स जीयात्, युगप्रधानो जिनदत्तसूरिः॥

—जिनके चरणकमलों में समस्त देव दासानुदास के समान लोटते हैं एवं जो मरुस्थल में कल्पवृक्ष के समान सबकी मनो-



अम्बिका देवी द्वारा नागदेव के हाथ पर लिखे गये अक्षरों पर दादाजी ने वासक्षेप डालकर शिष्य से पढ़वाने का आदेश दिया।



दादाजी ने भरुचनगर में मृत्यु प्राप्त सुलतान के पुत्र को जीवनदान दिया ।

कामनाएं पूरी करने वाले है, ऐसे वे युगप्रधान श्री जिनदत्तसूरिजी जयशाली हों।

यह सुनकर नागदेव परम प्रसन्न हुआ एवं अपनी शंका का समुचित समाधान प्राप्त कर आचार्यश्री के चरण-कमलों में वन्दना करते हुए उनका परम भक्त हो गया। इस प्रकार देव-प्रदत्त 'युगप्रधान' पद की इस अलौकिक घटना से 'युगप्रधान' के रूप में आचार्यदेव की सर्वत्र प्रसिद्धि होगई।

युगप्रधान श्रीजिनदत्तसूरिजी ने अपने जीवन में कई चमत्कार पूर्ण कार्य किये। एक समय अजमेर नगर में सायङ्काल के समय जब पाक्षिक प्रतिक्रमण हो रहा था, तब अकस्मात् ही विद्युत् (बिजली) का ऐसा भयंकर प्रकोप हुआ कि सभी भयभीत हो, घबराने लगे। यहां तक कि जिनालय एवं उपाश्रय भी विद्युत्-शक्ति से भस्म होने जा रहे थे कि आपने सबकी रक्षा करते हुए अपने पात्र के नीचे बिजली को स्तम्भित कर दिया एवं सबको भय से मुक्त किया।

सूरत में एक समय ऐसी ही विचित्र घटना घटी कि वहां के सुप्रसिद्ध श्रेष्ठिवर्य्य के पुत्र की नेत्रज्योति किसी कारण से नष्ट हो गई। वह अपने पुत्र की इस पीड़ा से दुःखी हो, मुक्ति पाने के हेतु निरन्तर प्रयास करता रहा, किन्तु कहीं सफलता नहीं मिली। अन्त में आचार्यदेव की अलौकिक प्रतिभा एवं प्रभाव को सुनकर वह उनकी शरण में गया। आपने तत्काल ही श्रेष्ठिपुत्र के नेत्रों में ज्योति का संचार कर दृष्टिदान दिया।

इसी प्रकार भरुच नगर में भी एकबार वहां के सुल्तान के पुत्र को सर्प ने डस लिया था, जिससे वह अचेतन होगया एवं कई

प्रयत्न करने पर भी उसको चेतना नहीं आई और उसकी मृत्यु होगई। मृत्यु के उपरान्त जब कुमार के शव को अग्निसंस्कार के लिये स्मशान ले जा रहे थे, उस समय वहीं सूरत के उसी सेठ के द्वारा आचार्यश्री की चमत्कारपूर्ण महिमा बतलाने पर उस शव को आचार्य देव की शरण में लेगये। आपने अपनी तपोमयी शक्ति से विष का विनाशकर सुलतान के पुत्र में प्राणों का संचार कर दिया।

ऐसी एक नहीं अनेकों घटनाएँ हैं, जिनसे आचार्यदेव की चमत्कारमयी प्रतिभा के दर्शन होते हैं।

युगप्रधान श्री जिनदत्तसूरिजी ने अपने विहार के द्वारा जहां धार्मिक सद्भावना के प्रचार के साथ जिनशासन की अभूतपूर्व सेवा की, वहां आपने संसार के कल्याण के लिये प्राकृत, अपभ्रंश एवं संस्कृत भाषा में कई ग्रन्थों की रचनाओं के साथ ही गूढ़ विषयों के अर्थ को सरलता पूर्वक स्पष्ट करने की दृष्टि से टीकाएं भी कीं। इसी प्रकार आप जितने प्रभावशील रहे, आपके द्वारा रचित ग्रन्थ एवं विशेषत: स्तुतिपरक रचनाएं भी उतनी ही प्रभावशील मानी जाती हैं। सहस्रों श्रद्धालु आज भी जिनका पाठकर अपनी आपत्तियों से मुक्ति पाते हैं एवं निर्भयता के साथ सुखपूर्वक अपना जीवन यापन करते हैं।

इस प्रकार जीवन पर्यन्त अपने योग बल, तपोबल एवं ज्ञान-बल से जिनशासन की उन्नति करते हुए पूर्व में ही अपना आयु-शेष ज्ञातकर अनशन-आराधना द्वारा आपने अजमेर में संवत् १२११ आषाढ़ शु० ११ के दिन इस नश्वर शरीर का परित्याग किया एवं स्वर्गवासी हुए।

